# लीला

–औष्ण राज़दान

आओ, हाथ से हाथ मिलाएँ। मिल बैठें और रास रचायें। छः महीने इक रात हुई (जब) गोपीनाथ नाचने लगे। (ऐसा लगा) वर्ष और मास दिन और पहरों में बदल गए हिल मिल चलें रास रचायें। इस बालपन में खुशियाँ मनायें। ऐसा दिन गनीमत है। सहस्रों युगों को स्वाह करें। आओ, हिलमिल रास रचायें।

बाल बच्चों को एक ओर सुलाकर सद्यःजात शिशुओं को छाती से अलग करके निकलेंगी हम। अपने साथ बहनों, फूफियां, माओं और मौसियों को लेकर रास रचायेंगी।

(घरों के) द्वार-दरीचे खुले छोड़ चल पड़ेगी। राह मिल गई तो (क्यों न) मस्तानी चाल से घूमें फिरें। ईश्वर-भक्ति के अगना मूल्यवान अतलस की क्या कद्र। चलो, मिलके रास रचायें।

बालो किसी को कृष्ण की प्रीति है। (वह) प्राणों का भी प्राण है। किसी को (उसके साथ) लो लगा कर क्या सहन करना पड़ा अर्थात् क्या हानि हुई। (वह तो) मन मोहकर विकास देने वाला है। चलो रास रचायें।

हमारी जैसी दशा कब हुई तुम्हारी। तो फिर नन्दलाल को कहाँ जान पाओगे। भला हम सजी संवरी न निकली तो क्या करेंगी। रास जो मिलकर रचना है।

हम भला त्याग क्यों करेंगी हमें तो कृष्ण का अनुराग चाहिए। (हमारे लिए) वही जप-तप और योगाभ्यास है। आओ, हम सब रास रचायें।

हमारी बातों को महामंत्र जानो। हमारी दृष्टि को उत्तम समझो। हमारा खान पान महाव्रत (बड़ा उपवास) है। आओ, हम रास रचायें।

हमारी वाक्शक्ति मौन मुद्रा में परिणत हुई, हाथ हमारे धरे के धरे रह गये।

उसके बिना कान और कुछ सुन नहीं सकते। हमने संकल्पों से भी सन्यास लिया। आओ रास रचायें।

हर्षोल्लास के इन प्रकारों ने सभी शोकों का क्षय कि। ऐसा आनन्द लोक लोकान्तरों में कहाँ मिलेगा। हमें न अपसराएँ। चाहिए न बैकुण्ठ का वास। हम तो रास रचायेंगी।

ऊषा नृत्य (रास) को देखकर वशीभूत हुई। वह सुध-बुध खो बैठी। गीतों का उसका भण्डार कम पड़ गया। वह देखकर स्वबालाए। वनवास को चली गई। चलो रास रचाएँ।

काया धारण करके भी (ईश्वर) मायातीत है। योग का स्वामी है किन्तु भोग का बहाना करता है। भोग कर भी वह निर्मल निरभ्यास है। चलो चलें, रास रचाएँ।

उधर पुकार है और इधर प्रतिज्ञा। जिधर देखो, उधर राधाकृष्ण हैं। प्रत्येक के साथ (कान्हा) हाथ से हाथ मिलाये रास कर रहा है। चलो, रास रचायें।

रात को दिन हुआ और दिन को रात। सांध्यवेला के साथ प्रभात नृत्य कर रहा है। काल का स्वतः ही ग्रास हो गया। चलो, रास रचायें।

वैज्ञानिक तथा तकनीकी शब्दावली आयोग
भारत सरकार द्वारा प्रकाशित भारतीय
साहित्य रत्नमाला से साभार।



Raj Construction Co.
CONTRACTORS AND INTERIOR DESIGNERS
Complete solutions of your
Construction problems
We Deals in
Civil Construction, P.O.P. Aluminium
Works, Wood Works, Sanitary and
Electric etc.
With Compliments
From :
RAJ CONSTRUCTION CO.
AGI/143D, Vikas Puri, New Delhi-110018 Phone : 011-25595332 (O)
Mobile : 9810146408, 9899889908 (Sanjay Kohli

ents from














, refined surface resulting in a truly elegant floor. R0MANO comes in
series & much more ... 200 x 200 mm, 300 x 300 mm, 400 x 400 mm size

USTRIES LTD.

*ffice :*
jan Extn., New delhi-110055
70330, 23610273
871, 23633326

*& Factory*
istt. Rewari, Haryana - 124 401
76, Fax : 01274- 249373

# आज भी प्रासंगिक है पंडित कृष्ण जू राज़दान

–डॉ॰ महाराजकृष्ण भरत

जब लीला काव्य के सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण कवि प्रकाशराम कुरगामी चर्चित एवं लोक प्रसिद्ध कश्मीरी रामायण (1857 ई.) की रचना कर चुके थे जब सिद्धहस्थ कवि परमानन्द 59वें वर्ष में भक्ति काव्य की ऊँचाइयों को छू रहे थे, उन्हीं दिनों दक्षिण कश्मीर के वनपोह गाँव में 19 अगस्त, 1850 (तदनुसार विह. 12 भाद्रपद शुक्लपक्ष, 1907), को पण्डित गणेश जू रैणा के परिवार में सन्त एवं भक्त कवि पण्डित कृष्ण जू राज़दान का जन्म हुआ। पण्डित राज़दान में स्वाभाविक रूप से भक्ति का संचार हुआ, इसीलिए आगे चलकर उन्होंने भक्ति में भाव को अधिक प्राथमिकता दी। ध्यान, मनन, एकाग्रता, समर्पण, ईश्वर के साथ तादात्मय स्थापित करने के लिए सब कुछ न्यौछावर करने की उनकी भावना गीतों में प्रबल हो उठी है, वहीं ज्ञान के द्वार से तुरीयावस्था तक पहुँचकर कवि को, ज्ञान के उस प्रकाश का साक्षात्कार होता है जहाँ पहुँचकर उसे परमानन्द की प्राप्ति होती है, साधक को साधना का सुफल मिलता है और परमब्रह्म परमेश्वर का सान्निध्य भी–

**"अन्दर चानिथ ज्ञानुकि घरे, हावुम चूरिम पोर**
**तथमंज रूज़िथ आनन्द बरे, बुक्याकरे जोर।"**

हम यह कह सकते हैं कि जैसे बारहवीं-तेरहवीं शती में उत्तर भारत में वैष्णव आचार्यों ने विशिष्टाद्वैतवाद, द्वैतवाद, शुद्धाद्वैतावाद तथा द्वैताद्वेतवाद के मतानुसार सगुण-निर्गुण नामक भक्ति की दो धाराओं को पुष्पित-पल्लवित किया, चौदहवीं से सोलहवीं शती तक महाराष्ट्र में जैसे सन्त ज्ञानेश्वर, नामदेव, तुकाराम, रामदास, बंगाल में चण्ड़ीदास से लेकर चैतन्य तक जिन भक्त कवियों ने वैष्णव भक्त आन्दोलन को सुदृढ़ किया, वैसे ही कश्मीर में 19वीं शती में प्रकाश राम कुरगामी, परमानन्द तथा पण्डित कृष्ण जू राज़दान (बीसवीं शती का प्रारम्भिक-चरण भी) जैसे सरीखे लाला कवियों ने शैव दर्शन की वैचारिक भाव-भूमि के साथ-साथ वैष्णव भक्ति तथा अवतारवाद को भी अपने काव्य का विषय बनाया।

पण्डित कृष्ण जू राज़दान की भक्ति अद्वैतवाद पर आधारित है वह विष्णु और शिव का एक ही रूप मानते हैं, कहीं पर शिवजी को ही ब्रह्मा और विष्णु का रूप स्वीकारते हैं। यहाँ पर दोनों उदाहरण द्रष्टव्य है–

**"कृष्णस शिवुॅरूपु दर्शुन दितुॅचुय**
**सुय चुय सुय कीवलुॅ छुखनु जुय**
**शामुॅ प्रभातुॅ रुफॅ हावतम कालै**
**नादुॅ ब्यदुॅ परमानन्दुॅ नन्दुॅ लालै"**

**सुय ब्रह्मा सुय वेष्णुॅ मानुन**
**ज़गतुक ईश्वर सुय ज़ानुन**
**सुय परमात्मा सुय स्वछन्द**
**शिवनाथ सापनुन बांधव तुॅ बन्ध"**

यहाँ पर प्रथम पद्यांश में विष्णु को सम्बोधित करते हुए कवि कहता है कि वह उसे शिवरूप में दर्शन दें, क्योंकि वह मानता हे कि शिव और विष्णु का रूप एक ही है, वह दो नहीं हो सकते। हे श्यमा मुझे प्रभात की लालिमा कीतरह रूप दिखा, ऐ नन्द लाल तुम नांद बिन्दु हो, परमानन्द हो।

दूसरे पद्यांश में शिव जी को ब्रह्मा और विष्णु का रूप मानते हुए कवि कहता हे कि वही ब्रह्मा, वही विष्णु का रूप है, उसे जगत का ईश्वर समझ ले। वही परमात्मा हे वही स्वच्छन्द है, वही शिवनाथ हमारा बान्धव और बन्धु है।

सृष्टि के सृजक ब्रह्म, पालक विष्णु तथा कल्याण एवं संहार के सूचक महेश को पण्डित कृष्ण जू राज़दान एक ही यप स्वीकारते हैं और उसी रूपके प्रति एकीकार होना चाहते हैं। यह कश्मीरी काव्य का दूसरा सोपान है जहाँ वह वैष्णव भक्ति की ओर मुड़ा।

'कश्मीरी साहित्य का इतिहास' नामक पुस्तक में डॉ. शशि शेखर तोषखानी लिखते हैं, "कश्मीरी काव्य में आध्यातिमकता का पहला उत्थान मूलतः शैवदर्शन की विचार दृष्टि से प्ररित, प्रभावित था, जबकि...दूसरे उत्थान को गति दी वैष्णव भक्ति और उससे सम्बद्ध अवतारवाद और 'लीला' की अवधारणा ने। (पृष्ठः 131)

डारु तोषखानी ने इसे लेख में आगे साहिब कौल (मृत्यु 1642) को दो सदियों के लम्बे काल विस्तार में कश्मीरी भक्ति काव्य का एकमेव प्रतिनिधि कहा है।"

कश्मीरी लीला कवियों, जिनमें पण्डित कृष्ण जू राज़दान का भी विशिष्ट योगदान है ने कश्मीरी कविता में एक बार फिर उन अवधारणाओं को पुनर्स्थापित किया, जिनकी आध्यात्मिक व सांस्कृतिक अनुगूंज कहीं चौदहवीं शती में सन्त कवयित्री लल्लेश्वरी के वाखों और इससे भी पूर्व क्षेमेन्द्र के 'दशावतारचरित' और 'रामायण मंजरी' में सुनाई देती है। यह वह समय था जब दक्षिण भारत में भक्ति की लहरचरम पर थी बाद में जिस का विस्तार उत्तर भारत में हुआ। उत्तर भारत के वैष्णव भक्ति आन्दोलन से अपने काव्य को जोड़कर पण्डित राज़दान ने भारत की परम्पराओं, मान्यताओं, अवधारणाओं को आत्मसात करते हुए लीलाओं को राष्ट्रीय स्वरूप देकर इन्हें राष्ट्रीय मुख्यधारा से जोड़ा ही वहीं सामाजिक तानेबाने के साथ इनको आँचलिकता के रंग में भी रंग डाला।

लीला काव्य का प्रारम्भिक काव्य-उन्मेष जो हमें प्रकाश राम कुरगामी के कश्मीरी रामायण, परमानन्द के 'शिव लग्न' तथा 'सुदामा चरित' आदि ग्रन्थों में मिलता है, उसका चरमोत्कर्ष पण्डित कृष्ण जू राज़दान की लीलाओं में देखा जा सकता है। लीलाकाव्य कीयह विशेषता रही हे कि इसमें स्थानीय रंग अपने परिवेश, परम्पराओं, मान्यताओं तथा रीति रिवाज के साथ निखर आया है। पण्डित कृष्ण जू की कृतियों में इस आँचलिक परिवेश की साँस्कृतिक एवं धार्मिक झाँकी को महसूस किया जा सकता है। उनके काव्य में विवाह समारोहों के वनवुन (मंगलगीत), एवं पुष्पपूजा के प्रसंग बहुत ही मार्मिक बन पड़े हैं। एक उदाहरण द्रष्टय है :

**अनिख वॅन्य दिथ चोपारी पोश सॉरी**
**करनि लग्य पोषि पूजा तार तॉरी**
**कॅरिथ प्रथ रंग रंगै पोषनॅइ ढेर**
**कोरुख शिव शक्ति रूपस अंद्‌स-अद्‌य ढेर।"**

यहाँ शिव और शक्ति (उमा) का मांगलिक विवाह सम्पन्न होने जा रहा है पर यह अनुष्ठान कश्मीरी पण्डितों की वैदिक रीति से हो रहा है। वह शिव का दुल्हा बनकर आगमन का अवसर हो या फिर विदाई का क्षण सभी कुछ कश्मीर की स्थानीय परम्पराओं के अनुरूप हो रहा है। समय के साथ जुड़ना ही कवि की कृतियों और कृतिकार को प्रासंगिक बना देता है।

काव्य तो एक कालजयी कृति होती है, जो किसी भी समय रचने के बावजूद कभी भी अपने महत्त्व को कम नहीं होने देती, रचनाकार का लिखा कभी भी अकार्थ नहीं जा सकता, रचना का सृजक तो ईश्वर की अनुकम्पा ही हो सकती है। यह मन की उस अवस्था का आविष्कार होता है, जब मन के तार उस परमसत्ता से मिलने को आतुर हो उठते हैं, ज्ञान के द्वार जब खुल जाते हैं और कवि परमानन्द की अनुभूति में लय हो जाता है।

सन्त कवि कृष्ण जू ने ब्रह्म, विष्णु, महेश के अद्वैत रूप पर कृष्ण और राम की भक्ति पर, शारिका, राज्ञन्या, ज्वाला, सरस्वती की अनुकम्पा पर लीलाएँ गाईं हैं। साथ ही रासलीला, वचन और राष्ट्रीय चेतना से ओत-प्रोत गीत भी गाए हैं। किशोरवस्था से ही उनके मन में भक्ति का प्रादुर्भाव हुआ था। उन पर माता राज्ञन्या की विशेष अनुकम्पा थी। वनपोह गाँव से लगभग बाईस किलोमीटर की दूरी पर मंजगाम मे माता राज्ञन्या की पावन सील है। यह क्षेत्र शुपियान और कुलगाम के मध्य में पड़ता है, इसलिए भी शायद इस गाँव का नाम मंजगाम (बीच का गाँव) पड़ा हो।

जब पं. कृष्ण जू को यह ज्ञात हुआ कि माता-पिता उन्हें छोटा बालक समझकर अपने साथ माता राज्ञन्या के दर्शनों को नहीं ले गए, तो उनके नयनों से अश्रुओं की धारा बहने लगी। यह अश्रु इसलिए नहीं बह रहे थे कि बालक मंजगाम सैर-सपाटे के लिए नहीं जा सका था, वरन् इसलिए कि उनके मन में माता के दर्शनों की प्रबल उत्कण्ठा थी। नींद आने तक दालक का रुदन जारी रहा। उसी रात को एक अद्‌भुत घटना घटी और कृष्णजू के मन में भक्ति भावना का अंकुर फूट पड़ा। भगवान ने स्वयं कहा है कि वह भक्तों के वश मे होता हे, भक्ति में अटूट श्रद्धा व समर्पण चाहिए। पं. कृष्णजू की मनोकामना घर में ही पूर्ण हुई। स्वप्न में उन्हें अधिष्ठात्री देवी के देव-दुर्लभ अलौकिक दर्शन हुए, माता ने उनके सिर पर हाथ फेर आत्मज्ञान और प्रज्ञा का आशीर्वाद दिया। इस दिव्य दर्शन से उनके भीतर आध्यात्मिक ज्ञान का संचार हुआ और सरस्वती उनके मुख पर विराजमान हो गई। किशोरावस्था से ही वह अपने चमत्कारों तथा भविष्यवाणियों से सबकी नजर में आने लगे। कश्मीर में उन दिनों संचार की सुविधा न होने के कारण भी

वह प्रसिद्ध हो गए। तत्कालीन महाराज प्रतापसिंह भी उनके प्रभाव क्षेत्र में आकर उनके चमत्कारों से अभिभूत हुए बिना नहीं रहे।

मुकुन्दराम शास्त्री के गुरुत्व में पण्डित कृष्णजू ने आध्यात्म की प्रेरणा पाई। व्यवसाय से वह अपने गाँव में नम्बरदार (राजस्व अधिकारी) थे। साधन-सम्पन्न परिवार से सम्बन्ध रखते थे। वह एक गृहस्थी सन्त थे। उनका विवाह व्यस्सु गाँव के दयाराम कौल की सुपुत्री अरनिमाल से हुआ था। पत्नी का उनसे पहले ही स्वर्गवास हो गया। स्वयं वह विक्रमी 27 मार्गशीर्ष 1983 तदनुसार 13 दिसम्बर, 1926 को अन्तर्ध्यान हो गए।

कवि प्रकाश राम कुरगामी तथा परमानन्द ने कश्मीर में अफगानों का जो दमनचक्र; हिंसा, लूटपाट व धार्मिक अत्याचारों को देखा था, वैसी परिस्थितियाँ पं. कृष्णजू के समय नहीं थीं। 1819 में सिख महाराज रणजीत सिंह ने पठानों को परास्त कर कश्मीर में अपना आधिपत्य जमा लिया था; 1846 में महाराजा गुलाबसिंह के नेतृत्व में जम्मू कश्मीर राज्य की स्थापना हो चुकी थी। इतना अवश्यकहा जा सकता है कि कश्मीरी पण्डितों के घाव अभी पक ही रहे थे, करीब पाँच सौ सालों के आततायी आक्रमणों का दर्द कुछ कम अवश्य हुआ था पर टीस और चुभन को पीढ़ी दर पीढ़ी आज भी महसूस किया जा सकता था। जब पं. कृष्णजू ने लिखना प्रारम्भ किया, उस समय तक पठानों के शासन को समाप्त हुए 53 वर्ष गुजर चुके थे। उन्होंने काव्य लेखन से समाज में नई जागृति का संचार किया। अनुभव की परिपक्वता और आध्यात्मिकता की पराकाष्ठा को छूने वाली उनकी दो लीलाएँ और एक रासलीला को यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

भक्ति भावना में आराध्य के प्रति मनसा-वाचा कर्मणा समर्पित होकर कवि भक्ति की उस परम सत्ता तक जा पहुँचता है जहाँ वह शिव स्तुति में यह लीला गा उठता है :

**"ब्यल तै मादल व्यनुँ गुलाब पंपोशु दस्ते**
**पूजायि लागस परमु शिवम् शिवनाथस तै**
**दया सागरुँ लोलूँ विजियायि कौरनस मस ते**
**हा पोशुँ मते होशुँ मोडलथव ध्यान ह्यसतै**
**असार संसार छलुँन रावान सोरि रोजिकस तै।"**

कवि परम शिव की पूजा में बेल (अखरोट पेड़ के पत्ते), मादल (गुलाब), व्यनुँ (कमल) के पुष्पगुच्छे अर्पित करता हुआ कविता को भौतिक संसार की नश्वरता, माया-जाल, सुख-दुख से अनश्वर, अभौतिक तथा परम शिव धाम की उस सत्ता की ओर ले जाता है, जहाँ दया के सागर का वास है। कविता में कवि सत्य की खोज के लिए तत्पर है।

**"होश दिम लगयो पम्पोश पादन**
**हा सादन हुन्दि सादो हो।"**

कवि, सूरदास की तरह ईश्वर के कमलरूपी चरणों की पूजा अर्चना करना चाहता है। वह शिव से ऐसी चेतना, ऐसी शक्ति की गुहार करता है कि जिस शक्ति से वह परम शिव के दर्शन कर उनके पम्पोश चरणों पर सब कुछ न्यौछावर कर दें। कवि शिव को सन्तों के सन्त कह कर समबोधित करता है। कवि सूरदास ने कृष्ण की भक्ति में यह पद गाया है–

**"चरण-कमल बंध्यो हरि राही।"**

सूर की भाँति कृष्ण लीलाओं का वर्णन हो, या फिर कबीर के निगुण ब्रह्म का चिन्तन, कृष्णजू के काव्य में विविध भक्ति रूपों के रसों का समावेश है। भक्तिकाल की निर्गुण धारा के ज्ञानाश्रयी कवि कबीर आनन्द स्वरूप भगवान को बाहर नहीं भीतर खोजने की प्रेरणा देते हुए कहते हैं:

**कस्तूरी कुंडलि बसै, मृग ढूंढै बन मांहि।**
**ऐसै घटि घटि राम है, दुनियां देखै नांहि।।**

अर्थात् मृग की नाभि में कस्तूरी रहती है, वह उस सुगन्धित कस्तूरी की सुगन्ध से अभिभूत होकर उसे प्राप्त करने के लिए वन-वन ढूँढता फिरता है, पर इसबात का उसे ज्ञान नहीं होता कि वह सुगन्धित पदार्थ उसकी भीतर ही है, ऐसे ही परमानन्द स्वरूप भगवान प्रत्येक के अन्तःकरण में वास करते हैं पर मनुष्य अज्ञानता के अन्धकारवश उस आनन्द की अनुभूति को देख नहीं पाता, उसे महसूस नहीं कर पाता। अतः अनेक साधनों के माध्यम से उसे बाहर खोजता फिरता है।

ऐसी ही अनुभूति को प्रदर्शित कर कृष्णजू कहते हैं कि–

**"ब्रह्मा अवैयक्तिक परम तत्व, जो मेरे साथ थे,**
**पर चेतना के खो जाने से मैं उसे बाहर खोजने लगा**
**जैसे कोई अपने खोए हुए बच्चे को**
**पूरे कस्बे में खोजता फिरता है**
**जबकि वह वास्तव में उसी की गोद में होता है।"**

कबीर ने इस दृष्टिकोण को व्यक्त करने केलिए हिरण का बिम्ब दिया है जबकि पं. कृष्णजू ने खोए बालक के उदाहरण से समझाने की चेष्टा की है। मूल भाव तो एक ही है कि जीवन को अन्तर्मुखी होकर आनन्द स्वरूप अवैयक्तिक परम सत्ता का साक्षात्कार करने के लिए साधनामग्न होना चाहिए।

यह कहने में कोई अतिशयोक्ति नहीं है कि सन्त कवि कृष्णजू ने रासलीला रच कर काव्य सौष्ठव का ऐसा सशक्त, मर्मस्पर्शी एवं प्रभावी उदाहरण प्रस्तुत किया है, जो शायद अन्यत्र मिलना कठिन सा लगता है। रास के लिए आह्वान करता उनका यह गीत—

**"समिवकरव अथ़वास**
**पकिव रास गिन्दने**
**शेरयथ सापदय कुनी राथ**
**गूपीनाथ नाचनि लोग**
**वरिय दोह गव पहर मास**
**पकिव रास गिन्दने**
**अपार्य नादा, यपार्य नादा**
**च्वपार्य राधाकृष्ण छुह**
**प्रथ कॉसि सूत्यन करिथ अथवास**
**पकिव रास गिन्दने"**

—सन्दर्भ स्रोत : कश्मीरी साहित्य का इतिहास, पृष्ठ : 195-196

**"आओ मिलाएं हम सब हाथ**
**चले रास खेलने**
**छह मास बन गए एक ही रात**
**जब नाचने लगा गोपीनाथ**
**साल दिन बन गया प्रहर मास**
**चलो रास खेलने**
**उस पार नाद इस पार नाद**
**चारों ओर राधा-कृष्ण हैं**
**सबके साथ मिलाए हाथ**
**चलो रास खेलने।"**

पं. कृष्णजू की लीलाओं को संग्रहीत करने के बहुत प्रयास हुए हैं। हाल ही में हुए दो प्रयासों का उल्लेख करना प्रासंगिक होगा। कुछ वर्ष पूर्व उनके पौत्र श्याम लाल राज़दान ने उनकी सम्पूर्ण रचनावली को तीन खण्डों में देवनागरी लिपि में प्रकाशित किया है। इन खण्डों के शीर्षक हैं—शिवलग्न, कृष्णदर्शन तथा कृष्णवाणी। कृष्णजू राज़दान की 'सम्पूर्ण रचनावली' नामक एक अन्य ग्रन्थ जम्मू कश्मीर कल्चरल अकादमी द्वारा प्रकाशित है, जिसे कश्मीर के प्रसिद्ध कवि सोमनाथ वीर ने संकलित किया है। कृष्णजू की 'शिव लग्न' तथा परमानन्द की 'शिवालग्न' कृति में मूल विषय एक होते हुए भी केवल अभिव्यक्ति की शैली और शब्द संरचना में अन्तर है।

पण्डित कृष्णजू के काव्य में लोकधर्म, लोकचिन्ता तथा लोकमंगल की भावना प्रबल हो उठी है। लोकभाषा के साथ-साथ लोक संगीत में भी उनकी काफी रुचि थी, यही कारण हे कि उनकी लीलाएँ गाने के एक अलग ही रस की अनुभूति होती है, जो व्यक्ति में भक्ति एवं आध्यात्मिक शांति की अमिट छाप छोड़ जाती हैं। यह संगीत का भक्ति रस कवि को जन-जन के साथ जोड़े रखता है, जो रचना और रचनाकार को प्रासंगिक बना देता है। वर्तमान के इस सक्रंमणकाल में जब एक बार फिर पठानों एवं आततायी आक्रमणकारियों के रूप में आतंकवाद का भीषण दौर जारी है, कश्मीर के हिन्दू अपनी जन्मभूमि से दूर हैं तो ऐसे में इस महाविपदा से उभरने के लिए विस्थापितों के पास इसके सिवाय ओर कोई दूसरा विकल्प नहीं है कि वह भगवान की शरण में जाए। अपने ईष्ट देव की शरण में जाकर परम सत्ता के साथ तादात्म्य स्थापित करने में निस्सन्देह जो पण्डित कृष्णजू राज़दान की लीलाएँ उनके लिए सहायक सिद्ध होंगी। जो इन लीलाओं के रस में जितना डूबेगा, वह इस संसार के भँवर से उतना ही उबर आएगा, और एक दिन वह जरूर स्थायित्व के साथ जन्मभूमि का स्पर्श करेगा, पूरे समुदाय के साथ।

# कश्मीरी सन्त कवि : पंडित कृष्ण जू राज़दान

–डॉ॰ दिव्या त्रिपाठी

भारत माता का मुकुट-मणि कश्मीर अपनी प्राकृतिक छटा के कारण 'धरती पर स्वर्ग' के नाम से विश्व-विख्यात है। यहाँ की हिमाच्छादित पर्वत-मालाएँ, चिनार-देवदारू की हरित कानन शोभा, शिलाओं से गिरते गुंजायमान निर्झर, सैकड़ों सरसराती सरिताएँ, श्रमहारक शीतल सुगन्धित पवन जहाँ सौन्दर्य-प्रेमियों के लिए ऐन्द्रिक सुख के स्रोत हैं, वहाँ शारदा पीठ, क्षीरभवानी, नीलनाग, जौलापीठ, भद्रकाली जैसे तीर्थ आध्यात्मिक जिज्ञासुओं के लिए स्पृहणीय स्थल भी हैं।

सर्वविदित है कि कालिदास, श्रीहर्ष जैसे विश्ववन्द्य महाकवियों ने ऐसे शक्ति-पीठों की वरद कृपा से अपने साहित्य का सृजन किया। उत्पलाचार्य, अभिनवगुप्त लल द्येद जैसे दार्शनिकों ने इसी धरांश पर अपने पाण्डित्य से भारतीय दार्शनिक-परम्परा को पुष्ट किया। भक्ति युग के प्रवर्तक अद्धेत्वादी आदि शंकराचार्य ने विच्छृंचल हो रहे भारत को एकाकार करने की चेष्टा में स्थापित चार मठों में से एक के निर्माण हेतु इसी भूभाग का चयन यिका। इसी महान शृंखला में उन्नीसवीं शती में पण्डित कृष्ण जू राज़दान ;1850-1926 ई. ने अपनी अमर कृतियों से इस प्रदेश को गौरवान्वित किया।

पण्डित कृष्ण जू राज़दान जन्मना, कर्मण सन्त थे। उनकी बाल्यावसीा की एक घअना 'बालक ध्रुव की कथा' का स्मरण करा देती है जिसमें उनकी अल्पावस्था तथा मार्ग की कठिनाई का ध्यान करते हुए उनके माता-पिता उन्हें घर छोड़कर राज्ञाभवानी का तीर्थ करने मंजगाम चले गए। इस बालक अन्न-जल त्याग विलाप करता रहा। तब निद्रावस्था में मा। राज्ञाभवानी ने स्वयं उन्हें दर्शन देकर दुग्धपान कराया तथा प्रातः उनकी आह से उपजा प्रथम गान–

**'मंज़गामि छख चुफय रा 'गन्या भवानी,**

**परम पदवी छय चा 'न्य जानिए।**

अर्थात् राज्ञाभावानी का वास मज़गाम गाँव में है। उनका स्थान देवियों में सबसे ऊँचा है।

तभी से उनकी रचनात्मक प्रतिभा का श्रीगणेश हुआ।

प्राच्य दार्शनिकों की भाँ पण्डित कृष्ण जू राज़दान भी मोक्ष को जीवन का चरम लक्ष्य मानते थे, जिसकी प्राप्ति के लिए उन्होंने ज्ञान और कर्म मार्ग की अपेक्षा भक्ति मार्ग का प्रश्रय लेना स्वीकार किया और जन-मानस को भक्ति की ओर प्रेरित करने के लिए उन्होंने रसात्मक काव्य का सृजन किया। फलतः उनका काव्य-संग्रह 'साध्य' न होकर 'साधन' है, 'रति' के लिए न होकर 'शान्ति' के लिए है। वे पहले सन्त हैं फिर कवि।

राज़दान जी की लगभग चार सौ प्रकाशित व अप्रकाशित रचनाएँ हैं, जिनमें 'शिव-परिणय' प्रबन्ध काव्य है तथा अनेक स्तुति परख मुक्तक कविताएँ हैं जिनमें राम, कृष्ण, शिव, भक्ति, ज्वाला, सरस्वती, शारिका (स्थानीय देवी) अराध्य देवी-देवता है।

कश्मीर शैव सम्प्रदाय का केन्द्र रहा है। शायद इसलिए पण्डित कृष्ण जू राज़दान की कृतियों में शिव की महिमा का वर्णन सर्वाधिक उपलब्ध होता है और उनकी कीर्ति 'शिव-परिणय' नाम प्रबन्ध काव्य पर अवलम्बित है, जिसका महामहोपाध्याय मुकुन्दराम शास्त्री कृतं संस्कृत में अनुवाद एशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल से प्रकाशित है। यही तथ्य उनकी इस कृति के महात्म्य का बखान करती है। वैदिक काल से ही विवाह एक धार्मिक-संस्कार के रूप में स्वीकार किया गया है, जिसका महत्त्वपूर्ण उद्देश्य स्त्री-पुरुष के मधुर समन्वय एवं सामञ्जस्य द्वारा पारिवारिक, सामाजिक तथा राष्ट्रीय जीवन की सुव्यवस्था, शान्ति एवं मर्यादा की रक्षा करना है। 'शिव-परिणय' में शिव और शक्ति के विवाह की प्रसिद्ध पौराणिक कथा का सांगोपांग वर्णन हुआ है

साहित्य समाज का दर्पण होता है अतः कवित की लेखनी से उसका परिवेश, अचिन्त्य होने पर भी, अवश्य प्रतिबिम्बित होता है, जो कालान्तर में सांस्कृतिक धरोहर बन जाता है। इस दृष्टि से 'शिव-परिणय' में कश्मीरी समाज में विवाह के अवसर पर सम्पन्न होने वाले अनेक रीति-रिवाजों की छाप स्पष्ट परिलक्षित होती है यथा स्त्रियों द्वारा 'वनवुन' का लगातार गान किया जाना, 'तुम्बकनारी' 'कश्मीरी लोक-वाद्य) की चर्चा आदि।

इससे जहा। एक ओर स्थानीय पाठक उक्त रीति-रिवाजों से परिचित होने के कारण काव्य में तल्लीन हो असीम रसास्वादन का अनुभव करता है, वहाँ दूसरी ओर उस पद्धति से अभिज्ञ पाठक के लिए वे प्रसंग नूतन होने के कारण उसकी जिज्ञासा को शान्त करते हुए परम सन्तोषदायक बन गए हैं। यही नहीं आज लुप्तप्राय हो रहे विवाह सम्बन्धी रीति-रिवाजों को सहेजे हुए यह काव्य भविष्य के

लिए तद्विषयक ज्ञान का स्रोत बन गया है।

इस प्रकार पौराणिकता एवं लोक-प्रचलन के मंजुल समन्वय से युक्त यह कृति उनकी प्रतिभा का स्पर्श पाकर अमर हो गई है।

उनकी सम्पूर्ण रचनाएँ भक्ति रस से आप्लावित है। एक भक्त के लिए आराध्य का जीवन वृतान्त ही स्मरणीय होता है, उनकी लीलाएँ ही गेय होती हैं। इसलिए उनकी कविताओं में कृष्ण की रास-लीलाओं की, राम, शिव-पार्वती से सम्बन्धित छोटी-छोटी घटनाओं का वर्णन किया गया है।

उनके मत में भक्ति से तात्पर्य एकान्त में मन्त्र-जाप नहीं था अपितु भक्त की प्रत्येक चेष्टा देव अर्पित होती है। यथा,

**'कथुँ साजि महा मन्थुर ज़ान**
**वुछुन सोन मान वतम ध्यान**
**ख्यौन चौन सोन गौ बोंड व्यपवास**
**पॅकिव रास गिन्दवे'**

अर्थात् हमारी बातों को महामन्त्र जानो। हमारी दृष्टि को उत्तम ध्यान समझो। हमारा खान-पान महाव्रत है। आओ, हम रास रचाएँ।

आत्मसमर्पण की पराकाष्ठा ऐसी होती है कि उसके बिना कान और कुछ सुन नहीं सकते तथा संकल्पों से भी संन्यास ले लिया जाता है—

**'कथुँ गयुँ न्यंगलिथ अथुँ रूज़िथ**
**कन छ्रिंन्स बिन केहबूज़िथ**
**संकल्पन हुन्द कौर संन्यास...'**

सभी भक्त के समस्त शोकों का क्षय हो जाता है और वह परमानन्द प्राप्त करता है।

**यिथ्य हर्षन क्षय कौर शूकन**
**कतिबनि मंज लूकालूकन।'**

वे निष्काम-भक्ति के पक्षपाती थे। यथा 'ब्रह्मानन्दुकमन्दर छु अन्दर अंचिव भक्ती करिव नेंकाम' (कृष्णुँ वॉणी पृ. 133) ब्रह्मानन्द का मन्दिर अन्तर्तम में है। उसमें प्रवेश कर निष्काम भक्ति कीजिए।)

इसी तरह 'कृष्ण छुय राम रामस सोन, प्रणाम अभीदुँ भक्ति करूँनाव्यमम्य नैष्काम।' (वही 79)

(कृष्ण राम हैं, राम को हमारा प्रणाम जो मुझे निष्काम् अभेद भक्ति कराएगा)।

यदि कुछ माँगा भी है तो वह प्रभु-चरणों की भक्ति की याचना ही है क्योंकि एक भक्त के लिए भक्ति से बढ़कर कुछ भी अन्य वरणीय नहीं होता। यथा उन्होंने स्पष्ट कहा है कि

**'सन्न्वख यतम सोरूय नितम**
**द्युतंभुत यि छुय फीरित ह्यतम**
**भक्ती दितम भक्ति दितम**
**भक्ती हुन्दुय दरबार दिन**
**छुख मूक्षि दाता पानूँ चुंय**
**कीवल सतुक व्यचार दिम'**

(हे प्रभु, जरा मेरी भी सुन लो। आज मेरे सामने प्रकट हो जाओ। बेशक तुम मेरा सब कुछ ले लो और जो कुछ भी आज तक तुमने मुझे दिया है सब वापिस ले लो। पर मुझे अपनी भक्ति दे दो। इतनी भक्ति कि मेरा सारा व्यवहार ही तुम्हारी भक्ति से ओत-प्रोत हो जाए।)

पण्डित कृष्ण जू राज़दान की कृतियों में 'राम भक्ति हुंद महत्व', 'श्री रामस त्वता', आदि में जहाँ राम की महिमा का मनोरम वर्णन है वहाँ 'श्री कृष्ण लीला', 'श्री कृष्ण महाराज' जैसी अनेक कविताओं में श्री कृष्ण का चरित्र वर्णित है। स्थान-स्थान पर शिव-सम्बन्धी वृतान्तों के वर्णन में कवि खो गया है पर सर्वत्र वैदिक मान्यता 'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति' अर्थात् एक ही तत्व को ज्ञानी अनेक प्रकार से कहते हैं—को आत्मसात् करते हुए एकेश्वर देववाद को व्यक्त किया गया है। यथा

**शंकर कृष्ण ईकुँ रूँपुँय छुय'**
(कृष्णुँ वाणी पृ. 102) (शंकर और कृष्ण एकरूप हैं।)
**'अद्वयतुँ गीतुँ परम धरमुँ पदुँ परु परात्परूँ सुँय**
**ओम वेष्णुँ कृष्णुँरामुँ रॉमीश्वरूँ हरूँ शंकरूँ शंभु'**
**(कृ.वा.पृ.164)**
**रॉत्य रातस असि ह्यौत् ग्यवनुय**
**तिय बूज शिवनुँय कीशवनुँय'** (शिवुँ लगुँन पृ. 160)

(हमने रातभर शादी पर्व के गाने गाए जिन्हें शिव ने सुना जो स्यं ही केशव हैं।)

**'सुय ब्रह्मा सुय वेष्णुँ मानुन**
**जगतुक ईश्वर सुय जानुन**
**सुय परमात्मा सुय स्वछन्द**
**शिवनाथ सॉ पनुम बांधव तुँ बन्ध'** (शिवुँ लगुँन पृ.13)

(शिव ब्रह्मा है वही विष्णु। संसार का ईश्वर वही है। वही परमात्मा है, वही मुक्त है। शिव (पार्वती से विवाह करके) अपने बन्धुओं के भी बन्धु बन गए।

**'कृष्णुँ रूँपुँ रामुँ चॅन्द्रो', 'रामुँय छु कृष्ण, कृष्ण छु रामुँय'**
**आदि**

पण्डित कृष्ण जू राज़दान परमात्मा के सगुण रूप का हृदयंगम चित्रण करते हुए यत्र-तत्र उसके निर्गुण-रूप का वर्णन भी एक दार्शनिक की तरह कर गए हैं। यथा

**'छु मायातीत मूगन हुंद करिथ हीथ'** (कृ वॉ पृ.79)
**'काया दॉरिथ छि माया तीथ,**
**यूगुक छु सॉमी तुं भूगुक छु हीथ**
**भूगिथ छु न्यरमल तुं न्यर आभास'**

(काया धारण करके भी (ईश्वर) मायातीत है। योग की स्वामी है किन्तु भोग का बहाना करता है। भोग कर भी वह निर्मल निरभ्यास है।)

**'मायातीत अद्वयतुं रूॅपा**
**न तस कबीलुॅ न गुथुर न क्राम'** (कृष्णुॅ वाणी पृ. 133)

(वे मायातीत हैं, अद्वैत रूप हैं। न उनका कबीला है, न गोत्र और न कोई उपनाम है।)

'ओम' शब्दुॅच महिमा' में राज़दान जी ने ओम् शब्द की ऐसी महिमा गाई है कि उससे उपनिषद वाक्यों 'सर्वे वेदा प्रत्पदमाभन्ति. ..' का स्मरण हो आता है।

**'ब्रह्म निष्ठा ओमुॅय छुय**
**स्वरूण ह्य तुं कुस गमुॅय छुय**
**...ओमुॅय छुय ज्ञान-विज्ञान'**
**...ओमुॅय छुय वेष्णुॅ ब्रह्मा, ओमुॅय छुय शिव तु व्यमा...'** (कृष्णुवाणी पृ. 45)

ब्रह्म में निष्ठा 'ओम्' है। उसका स्मरण करने पर कोई गम नहीं होता।... 'ओम्' शब्द में ही ज्ञान-विज्ञान है। ओम् ही विष्णु, ब्रह्मा, शिव, उमा है।)

यही नहीं भगवद्गीता में कृष्ण-स्वरूप वर्णन की तरह ओम् शब्द का बखान करते हुए कवि ने कहा है—

**नारायण छुय नरण मंजु**
**अकार छुय अच्छरण मंज**
**सतुक स्वर छुय स्वरण मंज** (वही पृ. 46)

(नरों में 'ओम्' शब्द नारायण है। अक्षरों में 'अकार' है। स्वरों में सत्य का स्वर है।)

'शिव-परिणय' में भी त्रिक् सिद्धान्त (शिव, शक्ति, नर रूप) के आधार पर शिव-महिमा वर्णित है।

इस प्रकार गूढ़, दार्शनिक तत्व भी परम सहजता से जनसाधारण के लिए सरल शैली में व्यक्त किए गए हैं।

इनका अधिकांश साहित्य कश्मीरी भाषा में रचित है। किन्तु संस्कृत के प्रयोग को देखिए—

**'ओम नमः शिवाय शाश्वताय शंकराय शंभवे।'** (कृष्णुॅ वॉणी पृ. 149)

फारसी और कश्मीरी का मनोरम समन्वय द्रष्टव्य है—

**इस वागि दुनियां में कुछ नहीं अब शर्म की**
**बू अरे राज़ा हो रंग बदला है फूलों फलों को**
**युथ दॅर्ज पाथुॅर छुय बनावन मरदन जनानै**
**कम कम पॉथुॅर लॉगिथ चास सूॅत्य अज्ञानै** (कृ.वा.पृ. 91)

कश्मीरी भाषा स्वतः मधुर है उस पर सानुप्रासिकता तथा लयबद्ध संगीतात्मकता से इनकी कृतियों में अनुपम सौन्दर्य का आधान हुआ है जिससे इस भाषा से अनभिज्ञा भी इन कविताओं को सुनने मात्र से झूम उठता है। यथा अन्त्यानुप्रास का निदर्शन—

**'कामधीनन गुपियन गोरयमन वछूयन वांदन प्रणाम' (कृ. वा.पृ. 67)** अथवा अनुप्रास तथा रूपक के उदाहरण है—

**'परमात्युॅ परमानन्दुॅ परमीश्वरूॅ...** (कृष्ण वाणी. पृ 135)
**संसारूॅ सागरूॅ सरूॅ कौर स्वरव द्वख**
**आरूॅ हारूॅ द्वह हारूॅ आरूॅ वलि हाव म्वख'** (कृष्णॅ वाणी 277)

सम्पूर्ण काव्य में प्रासादिकता का साम्राज्य स्थापित करते हैं।

सम्पूर्ण कविताएँ छन्दोबद्ध हैं। अतः गेय हैं। संस्कृत-कवि 'जयदेव' से 'गीतगोविन्द' की भाँति इनकी रचनाएँ भी कश्मीर के मन्दिरों में तथा विवाह अवसरों पर घर-घर में गाई जाती रही हैं। यही नहीं आज भी साम्प्रदायिकता से त्रस्त कश्मीर में हिन्दू-मुस्मिम गायकों द्वारा समान रूप से इनकी रचनाएँ गाई जाती हैं जो सिद्ध करता है कि सच्चा सन्त सर्वत्र पूज्य होता है और उसका कथन समाज में भ्रातृभाव व प्रेम का प्रसार करता है। राजैतिक दाँव-पेंच जहाँ परस्पर लड़वाते हैं वहाँ सन्त वाणी मेल कराती है।

इस प्रकार पं. कृष्ण जू राज़दान की कृतियों में भक्ति और कवित्व घुल-लि गए हैं। वे एक और जहाँ सच्चे सन्त थे वहाँ दूसरी ओर प्रतिभा सम्पन्न कवि।

उक्त विवेचन से स्पष्ट है कि वे भक्त ही नहीं अपितु दार्शनिक व योगी भी थे, जिनके सानिध्य को प्राप्त करके लाभान्वित हुए सज्जन प्रमाण है। आज उनकी कृतियों का राष्ट्र-भाषा हिन्दी में अनुवाद करने की आवश्यकता है ताकि यह सन्त कवि एक प्रान्त तक सीमित न रह राष्ट्र-कवि के पद से सुशोभित हो और सम्पूर्ण राष्ट्र उनकी रचनाओं का लाभ व आनन्द ले सके।

# कृष्ण जू राज़दान एक परिदश्य

–श्री सोमनाथ लाहोरी
(तायर-लाहोरी) शोपयानी

सदियों से कश्मीरी अदब पर जो गर्द जमी हुई थी, जस मर्द ने इस बेश-बहा कीमती सरमाये को लोगों की नज़र से ओझल कर रखा था जिस कारण यह अदब काफी समय तक गुमनामी में भटकने पर मजबूर हुआ था जला तोर पर 19वीं सदी ईसवी मुबारिकबादी का मुस्तहेक है जिस सदी में इस अदब को गुमनामी के दलदल से निकाल कर मंजरे आम पर लाने में कामयाब रहा। इन गुमनाम कोहना मश्क शायरों में ललदद्य, शमस कबीर, सोछ काल, बुलबुल जबगामी, स्वमाल, अरणीमाल, अहद जरगर तथा संत परमानंद शामिल हैं जिन के कलाम से ऐसा महसस हो रहा है जैसे सूखे हुए चश्म से पानी का तेज बहाव उबल रहा है। इन के कलाम में पुख्तगी के साथ-साथ इतनी गहराई पाई जाती है जो आम आदमी का समझ से बालातर है। इसी सदी के वस्त में संत कृष्ण जू राज़दान के रसीले भजन मंज़र आम पर आने शुरू हुए।

कृष्ण जू राज़दान का जन्मस्थान वनपूह है जो अनन्तनाम से करीब पाँच मील की दूरी पर बरि लबि राजमार्ग पर पड़ता है। राज़दान साहब एक रईस घराने के ख्यमे चराग़ थे। इनके पिता श्री गणेश जू राज़दान काफी समय तक वादी से बाहर रहे थे। वहाँ के महौल ने इनके पिता को काफी मुतास्सिर किया था जिस कारण इन्होंने वापसी पर अपने लख्ते ज़िगर की तालीमी पर खास ध्यान देना शुरू किया ताकि भविष्य में श्री कृष्ण जू राज़दान एक आदर्शवादी के रूप में उबर सके।

श्री गणेश जू राज़दान की यह तपस्या ने कलील समय में ही रंग लाना शुरू किया तथा राज़दान साहब अपनी मादरी ज़बान के अलावा हिंदी, उर्दू, फारसी तथा संस्कृत माशबू पर उबूर पाकर एक विद्वान के रूप में अवाम के सामने नुमूदार हुए।

श्री राज़दान खुद भी गाने के शौकीन थे। जगदम्बा ने इन के सुर में मिठास भर दी थी। अपनी लीलाएँ मीठे स्वर में गाकर इस तरह वजद में आते थे जैसे भगवान कृष्ण खुद रासलीला खेल रहे हों। इस तरह कलील समय में ही राज़दान जी इन महफिलों में एक रूह बन कर उबर आये तथा सुनने वाले उनके शिष्य बनने की दौड़ में लग गए।

श्री मुकुन्दराम उस समय के उच्च कोटि के ज्ञानी संत माने जाते थे जिनको इन सत्संग की महफिलों में काफी आदर सत्कार हासिल था। उनके पहले ही काफी शिष्य थे पर राज़दान साहब के ताबनाक मस्तक को देखते ही वह ताड़ गए कि वाकई राज़दान साहब को गुरु की प्यास है तथा शिष्य बनने का पात्र इसमें साफ दिखाई दे रहा है।

इन सत्संगों में हिस्सा लेते ही जहाँ गुरु महाराज मिलने की प्यास मिट गई वहाँ इन के रसीले भजन इन सत्संगों से निकल कर अवाम में आने लगे तथा इन भजनों की मकबूलियत देखकर अली मुहम्मद नूर मुहम्मद ताजरात कुतुब

माइसोमा को "हरी-हर" कल्याण के नाम से मानने पर मजबूर होना पड़ा।

कहा जाता है कि गुरु कृपा उसी पर होती है जो शिष्यत्व के गुणों को अपने दिल में संभाल कर रखता है। गुरु की आशा के अनुसार ही शिष्य अपनी रणनीति बनाने में कामयाब हो जाता है तथा सदा गुरु भक्ति में ली रहता है।

राज़दान साहब के घरेलू माहौल में साधु-संतों का आदर सत्कार पूर्वजों से ही चला आया था। इस घर में साधु-संतों का आना-जाना शुरू से ही चला आया था तथा इनकी सोहबत में रहना इस परिवार में शुय से ही रवायत रही थी। इनका मानना था कि महापुरुषों की संगत में रहना तथा इनके दिखाए हुए मार्ग दर्शन पर चलने से मनुष्य को हर पीड़ा से मुक्ति मिलनी यक़ीनी है जिनके वचनों में अद्भुत शक्ति होती है जिन वचनों का सेवा-भाव से पालन करके सुख मिलता है जो सुख आत्मप्रकाश को जगमगाता है तथा वासनाओं को कुचल डालता है। जबकि जीवात्मा को बंधन के जाल में फँसाने के लिए चार दीवारें जिम्मेदार हैं। जिनमें अश्रद्धा, असत्य, क्रोध तथा लोभ शामिल हैं। इन चार दीवारों को तोड़ना कठिन काम नहीं है।

श्री कृष्ण जू राज़दान को उस साक्षात् देवी का दर्शन पाना भी एक दिलचस्प वाक़या है। जब कि इनके घरवाले तीर्थयात्रा पर जाने की तैयार कर रहे थे परन्तु इस कमसिन बालक को यात्रा पर ले जाना कुछ मुनासिब न था क्योंकि 30-35 मील का रास्त था तथा वह भी पैदल चलकर तय करना था। कुछ नदी नालों के ऊपर लकड़ी के कच्चे पुल लगे थे जिनके ऊपर होशियारी से चलना था। इस तरह राज़दान को रोकने के लिए सैर-सपाटे का चकमा दिया गया ताकि यात्रा पर जाने का रास्ता आसान हो जाए। इस को अपने घरेलू नौकर के साथ बाहर घूमने के लए भेज दिया गया था वे अपनी यात्रा पर चल पड़े।

जब राज़दान सैर-सपाटे से वापस घर पहुँचा तो घर में कोई चहल-पहल न थी। चारों तरफ खामोशी टपक रही थी। राज़दान साहब ताड़ गए कि मुझे चकमा दिया गया। वह फूट-फूट कर रो पड़े। नौकर ने मनाने की बहुत कोशिश की पर उसके आँसू थम न सके। देर रात तक वह भूखे पेट रोता ही रहा। इस दौरान उसकी आँख लगी गयीऔर वह गहरी नींद में डूब कर सपनों की दुनिया में पहुँच गए। इसी दौरान अपने महसूस किया कि कोई सुन्दर नारी कश्मीरी पोशाक में मलबस पास बैठी जो राज़दान साहब के बालों को संवार रही थी तथा राज़दान को दिलासा दे रही थी कि होना अब कुछ नहीं तुझे जिस के पास दर्शन के लए आना था वह मैं ही हूँ तथा तुम्हारे आँसुओं ने मुझे तेरे पास आने पर मजबूर किया तथा इसी दौरान राज़दान साहब के मुँह में खरीर डाल दी। खरी डालते ही राज़दान की आँख खुल गई पर वह नारी कहीं नज़र नहीं आई पर खीर की तह अब भी होठों पर जमी थी। जायका बराबर राज़दान साहब चख रहा था तथा इस सुन्दर नारी का आकार बराबर ज़ेहन में ताज़ा था जि के खद-खाल तथा रंगरूप से साक्षात् देवी जैसी लग रही थी। राज़दान साहब सोच के समन्दर में डूब गए पर किसी नतीजे पर न पहुँचे।

दूसरे दिन जब यात्री लोग वापस यात्रा से लौटे तो इसने अपनी माता श्री को अलग तनहाई में ले जा कर इस सपने का सारा किस्सा सुना दिया। चूँकि इसकी माता श्री भी काफी श्रद्धावान थी तथा साधु-संतों की सेवा काफी श्रद्धाभाव

से करती थी। उन्होंने सोचा हो न हो यह तो खुद राज्ञिन्या भगवती का ही आकार लग रहा है। कुछ देर चुप रहने के बाद उसने अपने पुत्र राज़दान का इस स्वप्न के बारे में चुप रहने की तलकील की।

राज्ञिन्या भगवती के हाथ खीर क्या खाई कि सरस्वती के सभी द्वार खुद-ब-खुद राज़दान साहब के लिए खुल गए तथा राज़दान ने कविताएँ लिखनी शुरू कर दी तथा यह कविता शायद उसकी पहली कविता है तथा इसी कविता से उसने अपनी शायरी की शुरूआत की :

मंजगामि छख रागिन्या भगवती
पदम पदवी छय ज़ानिए॥

राज़दान साहब ने अपने जीवनकाल में डोगरा शाही के सभी दौर देखे। महाराजा गुलाब सिंह की तख्तनशीनी से लेकर महाराजा हरी सिंह तख्त पोशी तक वह चश्मदीद गवाह रहा, पर महाराजा प्रतापसिंह के दौर में इसकी शायरी ने सदियों का सफर तय कर लिया तथा तथा इनकी लीलाओं से बराबर ज्ञान कारस अपकने लगा तथा शिव भक्ति इस तरह बयान करने लगे जिनका अध्ययन करते हुए ऐसा लग रहा है कि खुद ईश्वर का स्वरूप सामने प्रकट हो रहा है।

कृष्ण जू राज़दान के चेहरे पर खसाखशी स्याह दाढ़ी और घनी मूँछ ने इनकी सूरत को आकर्षक बना दिया था। आँख की गहराई ऐसी थी कि सामने वाले को देखते ही उसके मन की बात बतलाते थे। इस तरह यह भी जान पड़ता है कि वह ज्योतिष विद्या में भी रूचि रखते थे। राज़दान साहब ने कई भविष्यवाणियाँ भी की हैं। जिनका चर्चा महाराजा प्रतापसिंह के दरबार तक पहुँचा गया तथा खुद महाराजा इस संत राज़दान का दर्शन करने के लिए दौड़े-दौड़े वनपुह चले आए जहाँ राज़दान साहब ने महाराजा का बहुत मर्गजोशी से आदर-सत्कार किया तथा यह सिलसिला फिर बराबर जारी रहा। जम्मू आते-जाते समय महाराजा प्रतापसिंह थोड़ी देर के लिए वनपुह में ठहर कर इस संत के दर्शनलाभ प्राप्त करके सफर जारी रखते थे।

राज़दान साहब का मानना है कि मनुष्य की प्यास तब ही मिट सकती है जब मनुष्य परमेश्वर के स्वरूप को जानने की कोशिश करेगा। इस कोशिश में सफलता पाने से ही हृदय की ग्रन्थियाँ खुद-ब-खुद खुल जाती हैं। तब सृष्टि के सारे रहस्य उस के सामने प्रकट होने लगते हैं। उनका मानना है कि इस शरीर को "मैं" तथा "तुम" के चक्कर ने ही मार डाला है तथा इससे मुक्ति पाने के लिए पहले हमें वासनारहित होना है और फिर नफ़रत को प्रेम में बदलना है। यह "मैं और तुम" ही अहंकार है और यह अपीन सीमा को पार करने के बाद घोर अन्याय करने लगता है।

राज़दान साहब की कविताओं से यह जान पड़ता है कि भक्ति, योग तथा तप में जितनी निष्ठा होगी हम स्वय को उतना ही प्रभु के निकट पहुँचा पाएँगे। निष्ठा के अभाव में भक्त की भक्ति अधूरी रह जाती है। राज़दान जी के समय में भाण्ड-जश्न बहुत प्रचलित था क्योंकि उस समय दिल बहलाने का कोई अन्य साधन उपलब्ध नहीं था। भाण्ड कलाकार मसखरे के रूप में इस संसारी व्यवहार को अपने तन्ज़ का शिकार बनाकर लोगों को हँसने पर मजबूर कर रहे थे और जिससे यह संदेश भी प्रसारित होता था कि यह संसार खुद एक भाण्ड-जश्न है जिसमें कलाकार आते हैं तथा अपने कर्मों

के निशान छोड़कर चले जाते हैं।

राज़दान साहब तौवहम परस्ती के कायल न थे जबकि आज के दौर में लोगों को सात ओर ज़ंग के फरहादा वहम ने अपने बाजू में दबोच रखा है :

कति वुछ ज़ंग तय कति वुछ सात

इस वहम परस्ती के साथ-साथ लोग जात-पात तथा अमीरी-गरीबी के चक्कर में जकड़े हुए थे :

असि गछि आसुन सोरय अहा छि दुनियादार।
खॉह चीज़ उलुन गछ़ि न चलुन गछ़ि व्यवहार॥

राज़दान साहब वेद और शास्त्र के जबरदस्त कामिल थे। वह अपनी अज़ीम संस्कृति की रोशनी में इन्सानी ज़िंदगी में बदलाव लाता चाहते थे तथा लोगों को भी वेद और शास्त्र का ज्ञान देना चाहते थे।

संत कृष्ण जू राज़दान प्रसिद्ध अंग्रेजी कवि वर्डसवर्थ से कुछ कम नहीं थे हालाँकि वर्डसवर्थ प्रकृति से बहुत प्रभावित रहे हैं। राज़दान साहब ने भी अपेन एक गीत में रंग-बिरंगे फूलों की महक तथा अपने गुरु शिव के प्रति अपनी अगाध श्रा को बहुत अच्छी प्रकार से प्रस्तुत किया है। इस गीत को कश्मीर के प्रसिद्ध सूफियाना गायक श्री कालीन बाफ ने इतने प्रभावशाली ढंग से गाया है कि सुनने वाले के कदम रूक जाते हैं। इस गीत में शब्दों का उत्कृष्ट चयन किया गया है :

ब्यल तम मादल व्यन गुलाब पम्पोश दस्तय।
पूज़ाय लागस परम शिवस शिवनाथस तय॥
जटा मुकटा प्यठ गंगा वसान छस तय।
दीवी त दिवता वेशत भ्रमा छिस दस्तबस्तय॥

हर शायरी के पीछे किसी खास मकसद का दखल होता है। वादी में सूफी शायरों ने एक ख़ास फलसफे की तर्ज़मानी की है। इस दौर में राज़दान साहब की शायरी भी एक ख़ास फलसफे की तर्जुमानी करती है क्योंकि वह एक गृहस्थ संत थे परन्तु जो कुछ उन्होंने कहा अपने अनुभव से कहा–

जगथ अम्बा छक चॖ वोनुस असि नाव।
निश-बोद शुरेन दयायि हुन्द दामान प्यठ त्राव॥

राज़दान साहब की ज्ञानपूर्वक लीलाएँ उस समय अवाम में आनी शुरू हुई जब संत परमानंद जी की लीलाएँ घर-घर में गुनगुनाई जा रही थी। परमानंद जी के भजनों को सुनकर राज़दान जी उनसे मिलने के लिए बेताबा हो गए। कुछ समय पश्चात् राज़दान साहब परमानंद जी से मिलने मटन पहुँचे तो किसी ज्ञानी पुरुष को अपनी ओर आते देखकर परमानंद

जी दौड़े-दौड़े राज़दान साहब के पास आए। राज़दान साहब परमानंद जी से आयु में छोटे थे पर उनके मस्तक पर तेज देखकर परमानंद जी बहुत प्रभावित हुए।

दोनों संत शिव दर्शन तथा शक्ति के उपासक थे जैसा कि उनके इनकी रचनाओं से परिलक्षित होता है। संत परमानंद ने ''राधा स्वयंबर'' तथा ''शिव लगन'' लिखकर अपनी श्रद्धा-भक्ति का भरपूर प्रदर्शन किया है। दोनों संत भक्ति के सफर में हमसफर थे। दोनों ही एकमात्र सत्य को परम धर्म मानते हैं क्योंकि परम ज्ञान ही धर्म की प्रतिष्ठा माना जाता है। राज़दान साहब को शिव भक्ति पर बहुत गर्व था। उनका मानना है कि शिव का अर्चन करने से जीवन के सारे पाप धुल जाते हैं क्योंकि शिव सार्वदेवात्मक तथा सर्वमन्त्रमय हैं।

राज़दान साहब ने कर्म पर अधिक बल दिया है। कर्म त्याग या वैराग्य में नहीं है बल्कि परिश्रम में है। इस संदर्भ में निम्न पंक्तियाँ दृष्टव्य हैं ः

ज़न्मन हुन्द कर्म फल म्य हार
कर नाव निशकाम कार
देह अभियान नत म्योन नाव
आर यियिन्य शम्भू॥

एकबार कुछ चापलूस शिष्यों ने राज़दान साहब को गुरु महाराज की नज़र से गिराने के लिए कहा कि गुरु महाराज राज़दान साहग कोई शायर वायर नहीं हैं वह दूसरों के शेर चुराकर और उन में थोड़ा बहुत परिवर्तन करके अपनी कविता बनाते हैं तथा इस काम में वे बहुत चतुर हैं। इस संदर्भ में गुरु महाराज ने डल झील की सैर का कार्यक्रम बनाया तथा नियत समय पर सभी चेले आकर डूंगे में सवार होरक सैर को निकल पड़े और डल के दिलकश नज़ारे का आनन्द लेने लगे। गुरु महाराज ने राज़दान साहब से इस दिलकश नज़ारे पर कोई नई नज़्म सनुाने को कहा। चूँकि राज़दान साहब को उस शक्ति पर पूरा भरोसा था जिस शक्ति ने राज़दान के लिए सरस्वती के सभी द्वार खोल रखे थे। कुछ देर के लिए राज़दान सोच के समन्दर में डूब गए और फिर अपने गुरु महाराज की ओर मुखातिब होकर यह ज्ञान से परिपूर्ण कविता अपनी मधुर वाणी में सुनाकर उन चापलूस चेलों का मुँह बंद कर दिया जिन्होंने उनकी शायरी पर कीचड़ी उछाली थी। कविता की एक बानगी प्रस्तुत है ः

सर कर संसार नदरूम द्राव
डल होश चि़त्त की पम्पोश छाव॥

यहाँ कवि अपने गुरु शिव से मन की शान्ति की अपेक्षा कर रहा है जिससे कि अंधकार से मुक्ति मिल सके और हर तरफ ईश्वर ही ईश्वर दिखाई पड़े ः

सतचित आनन्द अमृत चावतम।
सतगुरु हावतम गटि मंज़ गाश॥

इन पंक्तियों में कवि प्रार्थना, पूजा में अपनी आज्ञानता प्रकट करता है केवल अपेन विश्वास पर भरोसा करता है। मेरे गुरु शिव मुझे क्षमा करके अपनी दयादृष्टि बनाए रखें ः

न ज़ानय पार्थी पूजा न त्वता
म्य वुच्छ म्य कुन वुच्द वुमा नाथो क्षमा कर
च़ वुच्छ पत न दयायि कुन दया कर॥

संक्षेप में कहा जा सकता है कि पण्डित कृष्ण जू राज़दान ज्ञान के असीम सागर और भक्ति के आचार्य माने जाते हैं। उन्होंने अपनी रचनाओं में योग, ज्ञान, भक्ति, दया, धर्म, समाज-सेवा, वेद, शास्त्र और सत्संग की महत्ता का विशद वर्णन किया है। राज़दान साहब ने अपने भजनों में परमेश्वर के स्वरूप की तलाश की लक्ष्य बनाया था। उनकी भक्ति ज्ञान के समन्दर की उठती लहरें उनको रास खेलने पर मजबूर कर रही थी और उस महान संत महापुरुष असीम ज्ञान के आचार्य को मेरा शत् शत् प्रणाम।

# शिव जी सुन्द भक्ति भजन

ब्यल तै मादल व्यनुॅ गुलाब पंपोशुॅ दस्तै
पूज़ायि लागस परमुॅ शिवस शिवनाथस तै

जटा मुकटस पेठ्य गंगा वसान छस तै
दीवी तुॅ दिवता वैंष्णुॅ ब्रह्मा छिस दस्तुॅ बस्तै
भक्ती भावुक जै जै कार आसिन तस तै
पूज़ायि लागस परमुॅ शिवस शिवनाथस तै

दया सागरुॅ लोलुॅ विज़ियासि कौंरनस मस तै
हा पोशुॅ मते होशुॅ मोडल थव ध्यान ह्यस तै
असार संसार छलुॅ रावान सोर रोज़ि कस तै
पूज़ायि लागस परमुॅ शिवस शिवनाथस तै

पार्य पार्य लगयो शिवुॅ शंकरुॅ शिवुॅ नावस तै
दर्शनुॅ चान्युक छुम में यच़ लोल यच़ हावस तै
टोठतम सदा शिवुॅ ज़गत ईश्वरुॅ छुस बेकस तै
पूज़ायि लागस परमुॅ शिवस शिवनाथस तै

पंपोशुॅ पादव सूॅत्य यितम अस्तै अस्तै
च़रणन बुॅ वन्दै जुव जान ह्यथ वालि।ज वस तै
यिनुॅ चानि सूॅत्यन पोञ पुज़्यम नागुॅरादस तै
पूज़ायि लागस परमुॅ शिवस शिवनाथस तै

अमर नाथस नीलुॅ कण्ठस कलुॅ वन्दस तै
दयायि सूॅत्यन कृष्णस प्यठ आर यियुॅनस तै
यैंछ़ि पछ़ि सूॅत्यन गछ़ि अरपण ह्यथ भावस तै
पूज़ायि लागस परमुॅ शिवस शिवनाथस तै

* * *

# With Best Compliments from :

# VINAYAK HOSPITAL

***Facilities***

- 24 Hours Emergency
- Road Side Accident & Trauma Care Facilities
- Laparoscopic Surgery
- ICU with Ventilator facility
- Maternity services with CTG Monitoring.
- Free meals for the patient
- Team of highly experienced specialists
- Personalised Services
- Health Check-up packages
- Whole Body C.T. Scan
- Ultrasound
- Echo-color Doppler
- TMT
- Holter Monitoring
- Computerised Path Labs
- Free Ambulance in emergencies
- Free Specialist OPD from 9 A.M. till 11 A.M. (Except sundays)





**FOR ENQUIRIES AND ASSISTANCE PLEASE CONTACT HELPLINE NUMBERS OR THE GENERAL MANAGER**

**Sector-27, Atta, Noida-201301 Helpline - 0120-2444222, 2444333**
**150, Bedded state-of-the art centrally airconditioned hospital**

# शिव के भक्ति भजन

अनुवादक : डॉ. मथुरा दत्ता पाण्डेय

मादल, बेल, गुलाब, व्यन
और कमल के फूल
लेकर चाहूँ पूजना
शंकर मंगलमूत्र ॥1॥

बहे गंग जिसकी मुकुट-सी जटा से
विष्णु-ब्रह्मा भी करते जिसका नमन,
शुभंकर उसी शंभुको भक्तिपूर्वक
कहूँ जय, चढ़ाऊँ भाव-भीने सुमन॥2॥

श्रृद्धा-प्रेमजनित मसती से मै। बना तुम्हारा मतवाला,
पर फूलों के शहज़ादे! तुम मेरी होश न हरना।
यह संसार असार रहा भरा हुआ छल-छन्दों से
बाजी कहीं न हार चलूँ, गफ़लत में मुझे न रखना॥3॥

तेरे दर्शन की चाह-लालसा बनी हुई है मन में
देकर उससे कृतार्थ करो मुझे सदाशिव! जगदीश्वर!
जी करता है बलि जाऊँ मैं तुम पर हे शिवशंकर!
मुझे भरोसा है तेरा, क्षमा करो प्रभु, खुश होकर॥4॥

चरण-कमल धर धीरे-धीरे काश! कभी तुम आ जाओ।
मैं सर्वस्व लुटा दूँगा उन चरणों पर खुश होकर।
शम्भुनाथ! तेरे आते ही घर के सूखे सोतों से
फिर से बहने लग जाये तब पानी उमड़-उमड़ कर॥5॥

हे अमरनाथ! हे नीलकंठ! मैं तेरे शुभ चरणों पर,
करूँ अर्चना खुशी-खुशी से अपना शीश चढ़ाकर।
करूँ कामना-बना रहे भक्त कृष्ण पर दयाभाव,
मुझमें तेरी चाह जगी ओर जगा विश्वास अमर॥6॥

* * *

# नारायणस कुन प्रार्थना

छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम
यिय गछि आसुन तिय मेँ दिम
यूगुक तुँ ज्ञानुक सार दिम (१)

सन्म्वख यितम सोरुय नितम
चुतमुत यि छुय फीरित ह्यतम
भक्ती दितम भक्ती दितम
भक्ती हुन्दुय दरबार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (२)

मस्ती होशस ह्यथ मगय
मतुँ नचुँनावतम दिथ भंगय
भक्ती क्वंगै जामै रंगै
सुय रंगनुक व्यस्तार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (३)

मुहुँ किस जिनिस दजनुय स्वभाव
चुँय ज्ञान रूँपी अग्न हाव
भक्तीयुँ हुँज रेँह प्रज़ुँलाव
अज्ञान शोरस नार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (४)

ममतायि लंका जालतम
भावुक विभीषण पालतम
श्री रामुँ मुह मद गालतम
यथ भवसरस मे तार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (५)

भक्ति तुँ म्वक्ती शूभि चेँय
मन क्याजि तत् प्यठ लूभि मेय
भक्ती म्य दिम भक्ती म्य दिम
भक्ती म्य बारंबार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (६)

नाग भीदुँ रोँम शिव कृष्ण राम
आसन केँरिथ प्यठ परम धाम
पारान छ़ुस चेय निश यिनस
जल्दुँय मेँ व्वज़ आंकार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (७)

मिथ्या पदार्थ क्या मंगै
तिम भूग्य व्वज़ आयिय रंगै
ज़ांत गयि अदुँ सूँत्य सत्संगै
यिछि भक्ति हुंद आचार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुँय
कीवल सतुक व्यचार दिम (८)

वाँसा गॅयम मॅथ्या वनन
क्रय करनुँ रोंस छा केह बनन
छुस लूभ्ँ फल प्यहनस अनन
व्वज ग्रटॅ चिय अनवार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुॅय
कीवल सतुक व्यचार दिम (९)

करनावुँ तारस चॅय सोरिथ
तारम में तारस थफ कॅरिथ
पारस बनावुम शिसतुॅरस
नारस कॅरिथ गुलज़ार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुॅय
कीवल सतुक व्यचार दिम (१०)

छुस भया में चारण छोंत क्रूहुन
छुम मजुँ प्रथ भूगस चुॅहुन
छुम अहॅ सरव रोस्तुय बिहुन
शॉमुॅरिथ में इंद्रेय द्वार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुॅय
कीवल सतुक व्यचार दिम (११)

काया छें म्यॉनी द्वारिका
चुॅय छुख कृष्ण परमात्मा
मंगन सुदामा छुस भेंख्या
सर्वैश्वरी यकबार दिम
छुख मूक्षि दाता पानुँ चुॅय
कीवल सतुक व्यचार दिम (१२)

* * *

# श्री नारायण से प्रार्थना

**अनुवादक : डॉ. मथुरा दत्ता पाण्डेय**

**(चौपाई छन्द)**

तुम बिन और न मोक्ष-प्रदाता। रहे सचाई से ही नाता॥
उचित, अपेक्षित मुझे दिला दो। योग-ज्ञान का सार बुझा दो॥1

चाहे सब कुछ ले जो मेरा। दिया हुआ है जो भी तेरा॥
वापस ले लो चाहे उसको। पर अपने दर्शन दो मुझको॥
ऐसी दो निज भक्ति उदारा। रहे सना व्यवहार हमारा॥2

अपने हित मैं माँगूं मस्ती। जो न भाँ पीकर-सी सस्ती॥
होश गँवाकर बके अनर्गल। घूमे जिससे बनकर पागल॥
मस्ती वह, जो रहे सदा स्थिर। होश-चेतना बनी रहे चिर॥
भक्ति-रंग केसरिया देकर। कपड़े रँगने का दो अवसर॥3

दारु-स्वभाव रहा जल जाना। और आग का दारु जलाना॥
मोह-दारु में ज्ञान अग्नि दें। भक्ति रूप लपटें धधका दें॥
विस्फोटक-अज्ञान हमारा। तब उनसे ही जला, मिटा दें॥4

राम! ढहा दो ममता-लंका। बाजे प्रेम-विभीषण-डंका॥
मेरे मोह-घमण्ड भगा दो। भव-सागर से पार लगा दो॥5

शक्ति-मुक्ति तेरी शोभायें। मेरे मन को नहीं लुभायें॥
मुझे भक्ति-उपहार दीजिये। मेरा यह उपकार कीजिये॥6

जो अभेद की दृष्टि घुमाऊं। कृष्णा, राम, शिव एक बताऊं॥
परम धाम में बास तुम्हारा। आने का मन बना हमारा॥
हमें शीघ्र उसकी आज्ञा हो। करूं प्रतीक्षा 'हाँ' भी कर दो॥7

पद-पदार्थ मिथ्या क्या माँगूं। भोग चुका हूं, उनसे भागूं॥
भोग-भोगकर शान्ति गँवाई। सत्संगति से फिर वह पाई॥
प्रेरक जो हो सत्संगों का। ऐसा दो आचार भक्ति का॥8

मिथ्या वचन कहत वय बीती। सिद्धि न कर्म बिना मनचीती॥
लोभ फसल ले चक्की आया। बारी मिलते हो मनभाया॥9

भवसागर तरने का मेरा। है संकल्प, भरोसा तेरा॥
हाथ थाम कर पार उतरो। पारस छुआ लौह उद्धारो॥
कृपा करो प्रभुख ऐसी न्यारी। जलती आग बने फलवारी॥10

क्यों बखान करना दोषों का। चखना मुझे मजा भोगों का॥
पीछे खट-पट से विमुक्त हो। रहूं शान्त, ऐसा शम-दम दो॥11

यह काया द्वारिका पुरीवर। जिसमें बसे कृष्ण जगदीश्वर॥
भक्त सुदामा-सम मैं चाहूं। सब ऐश्वर्य इकट्ठे पाऊं॥12